तेरे गांव के बांस की झाड़ी में, डाकुओं वाले बरगद के नीचे या धलचीते के खेवा घाट में अन्त कहां हुआ ? सोनाडांगा मैदान से आगे, इछामती पार करके कमल के फूलों से भरे मधुखाली वाले गढ़े को बगल में रखकर वेत्रवती के खेवे से आगे चलकर तेरा रास्ता आगे की ओर सिर्फ आगे की ओर चला गया है। वह देश छोड़कर देशान्तर में, सूर्योदय को छोड़कर सूर्यास्त की दिशा में ज्ञात के दायरे से अज्ञात के दायरे में चला गया है।

—दिन-रात पार करते हुए, जन्म-मृत्यु पार करते हुए, महीना, वर्ष, मन्वन्तर, महायुग पार होकर रास्ता चला गया है···। तुम्हारे सुन्दर जीवन-स्वप्न पर सेवार और फफूंद लग जाते हैं फिर भी रास्ते का कभी अन्त नहीं होता, वह आगे ही चलता जाता है। उसकी शाश्वत वीणा की रागिणी को केवल अनन्त काल और अनन्त आकाश सुनते हैं।

—उसी रास्ते की विचित्र आनन्द-यात्रा का अदृश्य तिलक तेरे माथे पर लगाकर ही तो हमने तेरा घर छुड़ा दिया। चलो आगे चलें।

